आदमी हैं! मेरी सूरत से भी नही पहिचानते कि मैं घूम घूम कर बाजार देख रहा हू या किसी को ढूढ रहा हू ! विजया देवी ने दोनो आँखें दे रक्खी हैं, बस शेखी मे ऐंठे जा रहे हैं ! मेरी तरह से एक आँख जर्राह ने बनाई होती तो दुनिया की कदर जानते और समझते कि इस बेचारे के पास एक ही आँख की तो पूजी ठहरी, एक दफे इधर से उधर जाता है तो एक ही तरफ की दुकानें दीख पड़ती हैं, दूसरी तरफ की दूकानो पर नजर डालने के लिए लाचार बेचारे को फिर लौटना पड़ता है। वाह वाह वाह ! क्या इस शहर मे ऐसे ऐसे ही बुद्धिमान बसते हैं ! मगर क्यो न बसें ! इतनी दूर घूमे मगर अभी तक भग की दूकान एक भी नजर न आई, हमारे मुल्क मे अब तक एक हजार एक सौ एक दूकानें भग की दिखाई दे गई होती !"

बहादुरसिंह की बातें ऐसी न थीं कि कोई रञ्ज होता। इधर-उधर के कई आदमी इनकी बात सुन हस पड़े और एक खुशदिल बजाज खुश हो अपनी दूकान से उतर इनके पास आकर बोला "आइए आइये, आप मेरी दूकान पर बैठिये, बड़े भागो से आप ऐसे सत्पुरुषो के दर्शन होते हैं !!"

बहादुर बस रहने दीजिए, मैं ऐसे आदमी के पास नही बैठता जो भग न पीता हो !

बजाज यह आप भला कैसे जानते हैं कि मैं भग नही पीता ? अजी मैं तो इतनी भग पीता हू कि आप भी न पीते होंगे। दुनिया मे भग से बढकर भी भला कोई चीज है ?

बस इतना सुनते ही बहादुरसिंह खुश हो गये और उसकी दूकान पर आ डटे।

बजाज से अब हुक्म कीजिए तो मैं भग बनाऊँ ?

बहादुर० नहीं नही, इस समय तो मैं सिद्धी पी चुका हू, अब सन्ध्या को दोहरया छनेगी। (कमर से एक रुपया निकाल और बजाज की तरफ फेंक कर) बस एक रुपये का गुलाब जामुन मगवाइए तो मैं खाऊ, बड़े जोर की भूख लगी है।

बजाज अजी इस रुपये को रहने दीजिए, मैं आपके लिए अभी खाने को मगवाता हूँ।

बहादुर (दोनो हाथ हिलाकर) नही-नहीं, ऐसा कीजिएगा तो मैं भाग

जाऊँगा, आपको भग ही की भारी कसम है जो इस बारे मे फिर बोलिए, बस इसी रुपये का मगवाइये !

बजाज अच्छा अच्छा, आप इतनी बडी कसम न दीजिए, मैं इसी रुपये का मगाता हू बल्कि खुद जा कर लाता हूँ, हाँ यह तो कहिए कि एक रुपये का मँगा कर क्या कीजियेगा ?

बहादुर० (चमक कर) अजी तो क्या एक रुपये का मन दो मन मिल जाएगा ! हम और तुम दो आदमी खाने वाले भी तो है !

बजाज नही मैं न खाऊँगा, अभी रसोई जेंव चुका हूँ एक रुपये का पाँच सेर गुलाबजामुन मिलेगा।

बहादुर० (ताज्जुब से) बस ! कुल पाँच सेर ! यहाँ बडा महगा सौदा मिलता है !! खैर आप न खाइये मैं ही कुछ जलपान करके रह जाऊँगा, पाँच सेर से होता ही क्या है ?

बहादुरसिंह की यह बात सुनकर बजाज हैरान हो गया कि यह बित्ते भर का आदमी कहता है कि पाँच सेर से होता क्या है! खर लाओ तो सही देखें क्योंकर खाता है। बजाज जरा खुशदिल और दिल्लगीबाज था। अपने नौकर को हलवाई की दुकान पर भेजा। वह दौडा हुआ गया और पाँच सेर गुलाबजामुन एक छितनी मे लाकर बहादुरसिंह के सामने रखता हुआ बोला "पानी एक घड़ा लाऊँ या दो घडा ?"

नौकर की इस बात को सुनकर बजाज भी हस पडा। बहादुरसिंह ने कहा, "अजी नही, बस आध पाव जल पीने के लिए और सेर भर हाथ धोने के लिए। जल ही पीकर पेट भर लेंगे तो खायेंगे क्या ?"

अब बहादुरसिंह सामने पत्ता रख गुलाबजामुन छीलने लगे। पाँच सेर गुलाबजामुन को छीलछाल के कुल एक छटाँक भर भीतर का गूदा निकाला और उसे खा पानी पी नौकर को हाथ धुलाने का इशारा किया।

बजाज बस खा चुके ! और इतना मुफ्त मे बर्बाद किया।

बहा० और नही तो क्या तुम चाहते हो कि छिलके समेत खा जाता और पेट में दद होता तो परदेश में वैद्य ढूढता फिरता ! वाह जी वाह, अच्छी सलाह देने लगे ! (नौकर की तरफ देखकर) इसे लेजा कर किसी बल के आगे डाल दे।

बजाज क्या आप रोज इसी तरह खाते हैं !

बहादुर नही तो क्या साल मे एक ही दिन खाते हैं !

बजाज ऐसे तो आपके खाने मे बहुत खर्च पडता होगा।

बहादुर० अजी हजारो रुपये महीने का भोजन करता हूँ, इसके इलावे भग बूटी का खर्च कहाँ तक बताऊँ। सच पूछिये तो मैं राजे महाराजो की तहसील खा जाता हूँ। मेरा पालना कुछ हसी ठट्ठा थोडी ही है। अब देखिए यहा आया ही हूँ आपसे जान पहिचान हो ही चुकी है, सब कुछ मालूम हो ही जाएगा।

बजाज अच्छा यह तो बताइए आपका नाम क्या है ?

बहा० (छाती ऊची करके) बहादुरसिंह !

बजाज और रहते कहाँ हैं ?

बहा० लका मे।

बजाज (ताज्जुब से) लका मे !

बहा० हाँ जी हाँ लका मे।

बजाज कौन लका ?

बहा० बडी लका।

बजाज (हस कर) बडी लका कौन है और छोटी कौन है ?

बहा० छोटी लका वह जहाँ शिवभक्त रहते हो और बडी लका वह शिव और उनके भक्त हो—अब समझे या कुछ और साफ-साफ समझाऊँ ?

बजाज जी हाँ, जरा खुलासा समझाइय।

बहा० छोटी लका वह जो सोने की थी और जहा रावण रहता था। बडी लका 'काशी' जो रत्न जडित है और जहाँ श्रीविश्वनाथ माई अन्नपूर्णा और उनके भक्त लोग रहते है। अगर अब भी न समझो तो हम जाते हैं, ऐसे नासमझ के पास रहना मुनासिब नहीं।

बजाज : (हस कर) नहीं-नही, आप खफा न होइये, मैं सब कुछ समझ गया, आपने पहले ही क्यो न कह दिया कि मैं काशीजी रहता हूँ साफ-साफ तो बात थी।

बहा० क्या साफ साफ कहना है, अजी कवि लोग बिना घुमाय फिराये

कभी बात कहते हैं ?

बजाज क्या आप कवि भी हैं ?

बहा० जी हा, बल्कि कपि भी हैं ।

इस 'कपि' के कहने पर खुशदिल बजाज तथा और भी कई आदमी जो बहादुरसिंह की सूरत देखने और बात सुनने के लिए आ गये थे हस पड़े । बजाज ने फिर कुछ पूछना चाहा, मगर बहादुरसिंह जोर से बोले, "बस बस-बस, अब मुंह मत खोलिये ! ऐसा न होगा कि जन्म भर तुम ही सवाल करते जाओ और मैं कुछ भी न पूछूँ !।"

बजाज अच्छा-अच्छा आपको जो कुछ पूछना हो आप भी पूछ लीजिये ।

बहा० यह बताइये कि आज इस शहर मे धूमधाम कैसी है, लोग दुकानो और मकानो की सजावट मे क्यो लगे हैं ? मैं तो कई दफे पहिले आ चुका हूँ मगर ऐसा तो कभी न देखा ।

बजाज अजी हमारे कुँअर साहब की शादी न होने वाली है ।

बहा० हाँ ! कब कब ?

बजाज यही आठ दस दिन मे ।

बहा० बारात कहाँ जायगी ?

बजाज बस इसी शहर मे घूमे फिरेगी ।

बहा० सो क्या ? राजो के लडको की शादी तो किसी राजे ही की लडकी या बडे तोंद वाले जमींदार की लडकी से होनी चाहिए, फिर शहर ही में किसकी लडकी से शादी होगी ?

बजाज जी वह एक जमींदार की ही लडकी है मगर लूट कर लाई गई है इसलिए इसी शहर मे बल्कि महल ही मे उसे रक्खा गया है और वहा ही शादी भी होगी ।

बहा० वह किस कम्बख्त की लडकी लूटी गई है ! क्या वह देने को राजी नही होता था ?

बजाज अजी राजा महाराजो के घर की बातचीत है, इस तरह आम सडक पर नही कही जाती, बल्कि इस बारे म ज्यादे कहना-सुनना भी मुनासिब नहीं ।

बहा० जी कहना-सुनना तो जरूर है मगर आम सडक का खयाल हो

तो चलिए कोठडी मे घुस चलें।

बजाज (हसकर) खूब कही !

बहा० अच्छा उस लडकी के बाप का तो नाम बताइयेगा या वह भी नही ?

बजाज इसमे क्या हर्ज है सुनिए, वह पटने के अमीदार गुलाबसिंह की लडकी है और उसका नाम रम्भा है। क्या तुम उसे नही जानते ? अरे वही जिसके लिए बिहार के राजा उदयसिंह के पुत्र नरेन्द्रसिंह से फसाद मच चुका है।।

बहा० वाह वाह ! उन लोगो को मैं खूब जानता हूँ और लडकी की तो नस-नस से वाकिफ हू ! (गरदन हिला कर) लेकिन बुरा हुआ, अगर यह नरेन्द्र सिंह के घर जाती तो अच्छा होता, उस शैतान की चाहे जो दुर्दशा होती हम कुछ रञ्ज न था, मगर यहा तुम्हारे राजा के लडके [illegible] ब्याही गई तो ठीक न होगा। हाय ! अब तो गई बेचारे बच्चे की जान ! बुरा हुआ, बहुत ही बुरा हुआ !।

रम्भा का हाल तो बहादुरसिंह से छिपा ही नही था, वह नरेन्द्रसिंह के लिए घर छोडकर निकल गई थी सो भी यह बखूबी जानते थे। आज वही बेचारी रम्भा इस मुसीबत मे आ पडी इसका बहादुरसिंह को बहुत ही रञ्ज हुआ मगर वे अपनी चालाकी से कब चूकने वाले थे ! कोई न कोई तर्कीब सोच ही तो ली।

बहादुरसिंह ने जब विचित्र मुद्रा से गरदन हिला कर कहा कि 'हाय, अब तो गई बेचारे बच्चे की जान ! बुरा हुआ, बहुत ही बुरा हुआ !।' तो वह बेचारे बजाज और वहां बठे हुए आदमी सभी घबडा गये कि आखिर यह कह क्या रहा है ! हमारे राजा के लडके की जान भला क्यो जाने लगी ? आखिर बजाज से न रहा गया उसने बहादुरसिंह से पूछा, "सो क्या, इसम जान जाने की कौन-सी बात है ?"

बहा० अजी यह राजो के घर की बातचीत है, इस तरह दस आदमी के बीच मे नही कही जाती ! लो अब मैं जाता हू, अब इस शहर मे रहना और सिसक कर किसी को मरते देखना मुझे मजूर नही। (उठने की तैयारी करने लगे)।

बजाज (हाथ पकडकर) अजी बैठो तो, घबरा क्यो गये, मुझे अभी तुमसे बहुत काम है।

बहा० राम-राम, काम से तो मैं कोसो भागता हू।

बजाज अच्छा ठहरिये तो।

बहा० अच्छा दो बात मानने का वादा कीजिये तो जरा-सा क्या दो तीन दिन तक ठहर जायें।

बजाज कहिए कहिए, मुझे पहिले ही से मजूर है, ऐसा कौन होगा जो आप ऐसे खुशदिल आदमी से अलग होना चाहेगा ?

बहा० अच्छा तो फिर वे बातें कह डालू ?

बजाज हाँ हाँ कहिये और बहुत जल्द कहिये।

बहा० एक तो यह कि मैं तुम्हार यहां दो-तीन दिन तक ०९। डालूगा और भग घोट घोट कर पीऊँगा, डरो मत, खाने-पीने मे मैं अपने पास से खर्च करू गा तुम्हारे रुपये बर्बाद न होने दू गा।

बजाज अजी, अब जल्दी कहो भी, कि लगे मुर्गी की टाँग तोडने! मैं इतना कगाल नही हूँ कि दो-चार महीने तुम्हारी दावत न कर सकू। खाओ न कितना गुलाब जामुन छील-छील कर खाओगे, दोस्ती हार मानो तो सही!

बहा० अच्छा खर तो मेरी दूसरी बात भी तो सुन लो।

बजाज उसे भी कह डालो।

बहा० वह यह है कि जो बात तुम मुझसे पूछ रहे हो उसके जानने की इस समय जिद न करो, निराले मे रात को या कल सब कुछ मुझसे सुन लेना अजी मैं त्रलोक्य का हाल बता सकता हू यह तो मामला ही क्या है। मैं बडे काम का आदमी हूँ, मरने के बाद भी मेरी एक-एक हड्डी दो लाख की नीलाम होगी।

बजाज क्या बात है आपकी!

बहा० नही नही, क्या बात किसी दूसरे की होगी मेरी बडी बात है।

बजाज अच्छा साहब मुझे यह भी मन्जूर है।

थोडी देर तक और मसखरेपन की बातचीत होती रही बहादुरसिंह की बातो से सभी हसते लोट-पोट हो जाते थे। दोपहर को बजाज ने दुकान बन्द

की ओर बहादुरसिंह को साथ ले घर गया। बहादुरसिंह ने उसके घर डेरा डाला और थोडी देर आराम करने के बाद घूमने फिरने के लिए बाहर निकले लेकिन बाजार का रास्ता छोड किले की तरफ रवाना हो गए।

किले की एक खिडकी ठीक गण्डक नदी के किनारे ही पडती थी और उस राह से बहुत से आदमी गण्डक किनारे आते-जाते थे, कई सरकारी लौंडियाँ भी उसी राह से जल भरने के लिए जा रही थी।

बहादुरसिंह चाहे कितना ही बडा मसखरा और बेवकूफ क्यो न समझा जाय मगर असल मे वह बडा ही चालाक और धूर्त था। वह बखूबी जानता था कि रम्भा जीत जी सिवाय नरेन्द्रसिंह के किसी दूसरे से शादी न करेगी। उन्ही के लिए तो वह जान पर खेल कर घर के बाहर निकल गई थी पर न मालूम किस तरह इन दुष्टो के हाथ लग गई। अब वह यह सोच रहा था कि कोई तर्कीब ऐसी करनी चाहिए जिससे यहा से उसकी रिहाई हो जाय। इसी धुन म डूबा हुआ वह एक किनारे बैठ गया और किले के अन्दर से आते जाते औरत-मर्दों का तमाशा देखने लगा।

जसे-जसे दिन बीतता जाता था लोगो की आमदरफ्त कम होती जाती थी यहाँ तक कि शाम होते-होते सिर्फ दो लौंडियो को साथ लिए हुए एक बूढी औरत घाट पर रह गई और चारो तरफ सन्नाटा हो गया। इस बूढी औरत की उम्र साठ साल स कम न होगी तो भी यह बदन मे बहुत से सोने के गहने पहिने हुए थी और इसके साथ वाली दोनो लौंडियों का बदन भी सोने के गहनो से खाली न था। बहादुरसिंह न समझ लिया कि यह बुढिया बेशक रानी साहेबा की खास लौडी बल्कि लौंडियो की सरदार होगी। वह बहुत देर तक छिप छिपे इन तीनों को देखता रहा। जब बुढिया नहा चुकी और साडी बदल दोनो औरतो को साथ ले किले म जाने के लिए सीढियाँ चढने लगी तब बहादुरसिंह दौडकर उसके पास पहुँचा और पैर पर गिरकर रोने लगा, 'हाय माँ, तू कहाँ चली गई थी! मैंने तेरा क्या बिगाडा था जो मुझे अकेला छोड कर चली गई। अब तेरी-सी माँ मैं कहाँ से लाऊँ! तू दिन मे चार चार पाँच-पाँच दफे मुझे प्यार करके और जिद्द करके खिलाया करती थी, अब कोई दो दफे भी खिलाने वाला न रहा! खुद अपने हाथ से चूल्हा फूकता और खाने को पकाता हूँ। इसम सन्देह नही कि तू लाखो रुपये मेरे लिए घर मे छोड गई, मगर अब

वह किस काम का है। तेरी पतोहू भी मर गई, अब वह सब धन कौन भोगेगा! मैं जानता हूँ कि तू मेरे बाप से लड और लाखो रुपये और जडाऊ गहनो पर लात मार कर चुपचाप चली गई थी, मगर अब तो बाप राम भी चल बसे, घर मे सिवाय मेरे और दूसरा कोई न रहा। माँ, मुझसे इतना धन-दौलत सभाला नही जाता, जिमीदारी का बन्दोबस्त किसी तरह नही होता, माँ, अब मैं न मानूगा, जरूर तुझे घर ले चलूगा! माँ, मैंने तो तेरा कुछ नही बिगाडा था, फिर तू मुझसे क्यो खफा हो गई? हाय माँ, हाय माँ!! अब जीते जी मैं तुझे कभी न छोडूंगा। तैने जिद् करके मेरे लिए जो सिकरी बनवा दी थी ले मैं उतार कर तेरे आगे फेंक देता हूँ, अब इसे कभी न पहिरूगा! (गले से सिकरी निकाल कर और उसके आगे फेंककर) तू अगर न चलेगी तो मैं सब धन दौलत फकीरो को बाँट साधु हो जगल मे चला जाऊँगा। मैं तेरी खोज मे वर्षों एक शहर से दूसरे शहर मारा फिराहूँगा, तू कही न मिली! आज राम ने तुझसे मिलाया, अब मैं तुझे कभी न छोडूगा चाहे जो हो, और बिना घर ले गये कभी न मानूगा। मैंने सुना था कि मेरे दो तीन भाई-बहिन भी थे जिन्हें तू अपने साथ ले गई थी, हाय! अब वे कहाँ हैं? मुझे जल्द दिखा, जो कुछ दौलत घर म है मैं उनके हवाले करूगा। वे ही गाँव गिराँव का भी बन्दोबस्त किया करेंगे, मुझसे अब किसी बात से सरोकार नही। मुझे धन-दौलत की परवाह नही, मैं तो दिन रात भग मे मस्त रहना चाहता हू, बस पाव भर भग और आधा सेर चीनी चाहिए और कुछ नही। माँ, अब तुझे घर चलना ही होगा, मैं किसी तरह न मानूगा!!"

इसी तरह की बहुत-सी बातें कहता हुआ बहादुरसिंह देर तक बुढिया का पैर पकडकर रोता और गिडगिडाता रहा। पहिले तो बुढिया घबडाई कि यह कहाँ की बला पीछे पडी मगर जब बेशुमार धन-दौलत और गाँव गिराँव का नाम सुना तो मुह म पानी भर आया। सोचने लगी कि यहाँ जितना माल दस जन्म मे पैदा करूँगी उतना एकदम बात की बात मे यह पगला देने को तैयार है। मालूम होता है कि इसकी माँ ठीक मेरी सूरत शक्ल की थी। यह कहता है मेरी बहिन और मेरे भाई को भी तू लेती गई थी चलो यह भी अच्छा ही है, मेरी एक लडकी और एक लडका तो हई हैं वही इसके भाई-बहिन बनें! फिर इतनी दौलत छोड बैठना नादानी नहीं तो क्या होगा? मेरी समझ में तो

यही आता है कि इसके साथ चली चलू, मगर इस बारे मे पहिले अपने लडके से सलाह लेना मुनासिब है।

इसी तरह की बातें बुढिया बडी देर तक सोचती रही। दोनो अपने-अपने मतलब की धुन मे थे। आखिर बुढिया ने कहा, 'खैर अब तू कहता है तो मैं तेरे घर चलूगी मगर पहिले तो तेरे भाई से सलाह कर लू।"

बहा० क्या मेरा भाई भी इसी शहर मे है? वह क्या काम करता है?

बुढिया महाराज के यहां सवारों मे नौकर है।

बहा० और बहिन?

बुढिया तेरी बहिन तो अपने ससुराल मे है।

बहा० हाय तो मैं उसकी सूरत आज न देख सकगा! माँ, हजार-दो हजार रुपया उसके पास भेज दे और घर चल के तुरन्त अपने यहा बुलावा भेज, भाई को भी साथ लेती चल, मैं उसकी अपने राजा से मुलाकात कराऊगा।

बुढिया तेरा राजा कौन है?

बहा० उदयसिंह।

बुढिया कौन उदयसिंह? बिहार का राजा?

बहा० हां वही।

बिहार के राजा उदयसिंह का नाम सुन बुढिया थोडी देर तक कुछ सोच मे पड गई मगर फिर सम्हल गई और बहादुरसिंह से बोली, "अच्छा अब देर होती है, इस समय तो मैं जाती हू लेकिन कल इसी समय इसी जगह तू मुझसे मिलियो, फिर जैसी राय होगी करूगी।"

बहादुर राय वाय मैं कुछ नही जानता, तुझे चलना ही होगा।

बुढ़िया हां हां मैं चलूगी!

बहा० अच्छा यह सिकरी तू लेती जा मेरे भाई को दे दीजियो।

बुढिया (सिकरी उठाकर) खैर जिसमे तू खुश हो मैं वही करूगी।

दो चार बातें और करके बुढ़िया वहां से चली गई और बहादुरसिंह भी अपना काम हो जाने की खुशी मे मस्त झूमते हुए अपने नये दोस्त बजाज के यहां पहुँचे जिसने अपने घर मे रखकर इनकी बडी खातिरदारी की। बहादुर-सिंह ने भी अपने मसखरेपन से बजाज को बहुत ही खुश किया बल्कि अपना दोस्त बना लिया।

दूसरे दिन बुढिया से मिलने के लिए बहादुरसिंह फिर उसी जगह पहुँचे। आज बुढिया के साथ उसका लडका भी था जो बहादुरसिंह से खुशी खुशी सगे भाई की तरह गले मिला और देर तक बातचीत करता रहा।

बहादुरसिंह को निश्चय हो गया कि अब मेरा काम अवश्य हो जाएगा। आखिर धीरे धीरे बहादुर ने अपने मतलब वाली बात छेडी।

बहा० अच्छा माँ बता अब घर कब चलेगी ?

बुढिया जब कहो तब चलूँ।

बहा० (अपने बनोए भाई अर्थात बुढिया के लडके की तरफ देख कर) भाईजान मैं तुम्हे चिट्ठी देता हूँ। उसे तुम बिहार के राजा उदयसिंह के पास ले जाओ। हमको वह अपने भाई की तरह मानते हैं। हमारा बहुत-सा रुपया उनके यहाँ जमा है हमारे घर की ताली भी उन्ही के यहाँ है वह तुमको हमारे घर की ताली और दस हजार रुपया नकद देंगे और हमारे नौकरों को बुलाकर तुम्हे सहज देंगे और कह देंगे कि वह बहादुरसिंह जवहरी का भाई है। फिर वे लोग तुम्हारा हुक्म मानेंगे। तुम घर का इतजाम करना और आज के ठीक पन्द्रहवें दिन घर म से चादी वाली पालकी और सोलह कहारो को लेकर शहर के पाँच कोस इधर चले आना जिसमे हम माताजी को इज्जत के साथ ले जाय। (कमर से एक चिटठी और दस अशर्फी निकाल कर) लो यह चिटठी राजा साहब को देना और यह अशर्फियाँ रास्ते मे खच करना। एक घोडा किराया कर लो और हाँका हाँकी चल जाओ।

बुढिया के लडके रामदास ने यह कह कर कि 'कल सरकार से छुटटी ले कर मैं जरूर चला जाऊँगा बहादुरसिंह के हाथ से अशर्फी और चिटठी ले ली। इसके बाद अपने अपने ठिकाने चले जाने के लिए तीनो आदमी खडे हो गए। बहादुरसिंह ने अपनी माताजी की तरफ देखकर पूछा, 'माँ यह तो बताओ यहाँ लोगो ने तुम्हारा नाम क्या रक्खा है ?'

बुढिया चमेला दाई।

बहा० राम राम, अच्छा भला नाम बदल कर क्या बुरा नाम रख दिया। बस चले तो सभो की नाक काट डालू। अच्छा इस वक्त तो जाता हूँ लेकिन कल जरूर यहाँ ही मिलना किसी से डरना मत।

चमेला० सो मैं डरने क्यो लगी। अपने लडके से मिलती हूँ इसमे भी

किसी का इजारा है !!

बहा० (पर छूकर) अच्छा तो अब जाता हूँ।

## २०

हाजीपुर के राजा दौलतसिंह का लडका प्रतापसिंह बडा ही उजडड था। उसे पढने लिखने का शौक बिल्कुल न था यहा तक कि सिवाय दस्तखत करने के अपने हाथ से एक चिटठी भी नही लिख सकता था। दस-बीस गपोडी और बात-बात मे तारीफ करने वाले साथियो के साथ हाहा-ठीठी मे दिन बिताया करता था हां कविता का कुछ शौक इसे जरूर था। इन दिनो तो यह शादी होने की खुशी मे फूला हुआ है। रमा जब से इसके घर म आई है छिप कर दो दफे उसकी सूरत देख चुका है और अपने साथियो के बीच म बठकर उसकी खूबसूरती की तारीफ किया करता है। इसे भग और गांजे का बहुत शौक है, दिन मे तीन-तीन दफे बूटी छना करती है और दिन रात नशे मे चूर रहता है।

बहादुरसिंह ने इसके चाल चलन का पता अच्छी तरह लगा लिया था। इसलिये सन्ध्या को बूटी पीने का समय,विचार वह उसी नजरबाग के दरवाजे पर पहुँचा जिसमे नित्य प्रतापसिंह बूटी पी पहर रात गए तक गप्प उडाया करता था। पहरेवाले से कहा, "कुमार को बहुत जल्द खबर करो कि एक 'विजया के सिद्धजी' तुमसे मिलने आये हैं।"

पहरेवाले सिपाहियो को बहादुरसिंह की सूरत शक्ल पर बडी ही हसी आई। यह समझ कर कि हमारे कुँअर साहब ऐसी सूरत देख बहुत ही खुश होंगे—एक सिपाही दौडा हुआ बाग के अन्दर गया और कुँअर साहब को सलाम कर बोला

'सरकार आज एक विचित्र आदमी सरकार से मिलने के लिये आया है जिसकी सूरत देखने से मारे हसी के दम निकला जाता है। उसने अपना नाम 'विजया के सिद्धजी बतलाया है। हुक्म हो तो आने दिया जाय।"

कुमार० हां हां उन्हें बहुत जल्द हमारे सामने लाओ।

सिपाही हुक्म पाते ही लपका हुआ बाहर गया और बहुत जल्द बहादुरसिंह को लिए हुए कुँअर साहब के सामने हाजिर हुआ।

पाठक महाशय यह न समझें कि बहादुरसिंह को जिस सूरत म पहिले देख

दूसरे दिन बुढिया से मिलने के लिए बहादुरसिंह फिर उसी जगह पहुँचे। आज बुढिया के साथ उसका लडका भी था जो बहादुरसिंह से खुशी खुशी सगे भाई की तरह गले मिला और देर तक बातचीत करता रहा।

बहादुरसिंह को निश्चय हो गया कि अब मेरा काम अवश्य हो जाएगा।

आखिर धीरे धीरे बहादुर ने अपने मतलब वाली बात छेडी।

बहा० अच्छा माँ बता अब घर कब चलेगी ?

बुढिया जब कहो तब चलू ।

बहा० (अपने बनौए भाई अर्थात बुढिया के लडके की तरफ देख कर) भाईजान मैं तुम्हें चिट्ठी देता हूँ। उसे तुम बिहार के राजा उदयसिंह के पास ले जाओ। हमको वह अपने भाई की तरह मानते हैं। हमारा बहुत-सा रुपया उनके यहाँ जमा है हमारे घर की ताली भी उन्ही के यहाँ है वह तुमको हमारे घर की ताली और दस हजार रुपया नकद देंगे और हमारे नौकरों को बुलाकर तुम्ह सहज देंगे और कह देंगे कि यह बहादुरसिंह जवहरी का भाई है। फिर वे लोग तुम्हारा हुक्म मानेंगे। तुम घर का इंतजाम करना और आज के ठीक पन्द्रहवें दिन घर मे से चादी वाली पालकी और सोलह कहारो को लेकर शहर के पाच कोस इधर चले आना जिसमे हम माताजी को इज्जत के साथ ले जाय। (कमर से एक चिटठी और दस अशर्फी निकाल कर) लो यह चिट्ठी राजा साहब को देना और यह अशर्फियाँ रास्ते मे खर्च करना। एक घोडा किराया कर लो और हाँका हाँकी चले जाओ।

बुढिया के लडके रामदास ने यह कह कर कि 'कल सरकार से छुट्टी ले कर मैं जरूर चला जाऊँगा बहादुरसिंह के हाथ से अशर्फी और चिटठी ले ली। इसके बाद अपने अपने ठिकाने चले जान के लिए तीनो आदमी खडे हो गए। बहादुरसिंह ने अपनी माताजी की तरफ देखकर पूछा, ' माँ यह तो बताओ यहाँ लोगो न तुम्हारा नाम क्या रक्खा है ? '

बुढिया चमेला दाई।

बहा० राम राम, अच्छा भला नाम बदल कर क्या बुरा नाम रख दिया! बस चले तो सभो की नाक काट डालू। अच्छा इस वक्त तो जाता हूँ लेकिन कल जरूर यहा ही मिलना, किसी से डरना मत।

चमेला० सो मैं डरने क्यो लगी! अपने लडके से मिलती हूँ इसमे भी

किसी का इजारा है !!

बहा० (पैर छूकर) अच्छा तो अब जाता हूँ।

## २०

हाजीपुर मे राजा दौलतसिंह का लडका प्रतापसिंह बडा ही उजड्ड था। उसे पढने लिखने का शौक बिल्कुल न था यहा तक कि सिवाय दस्तखत करने के अपने हाथ से एक चिट्ठी भी नही लिख सकता था। दस-बीस गपोडी और बात-बात मे तारीफ करने वाले साथियो के साथ हाहा-ठीठी मे दिन बिताया करता था, हा कविता का कुछ शौक इसे जरूर था। इन दिनो तो यह शादी होने की खुशी मे फूला हुआ है। रभा जब से इसके घर म आई है छिप कर दो दफे उसकी सूरत देख चुका है और अपने साथियो के बीच म बठकर उसकी खूबसूरती की तारीफ किया करता है। इस भग और गाँजे का बहुत शौक है, दिन मे तीन-तीन दफे बूटी छना करती है और दिन रात नशे म चूर रहता है।

बहादुरसिंह ने इसके चाल चलन का पता अच्छी तरह लगा लिया था। इसलिये सन्ध्या को बूटी पीने का समय, विचार वह उसी नजरबाग मे दरवाजे पर पहुँचा जिसमे नित्य प्रतापसिंह बूटी पी पहर रात गए तक गप्प उडाया करता था। पहरेवाले से कहा, "कुमार को बहुत जल्द खबर करो कि एक 'विजया के सिद्धजी' तुमसे मिलने आये हैं।"

पहरेवाले सिपाहियो को बहादुरसिंह की सूरत शक्ल पर बडी ही हसी आई। यह समझ कर कि हमारे कुँअर साहब ऐसी सूरत देख बहुत ही खुश होंगे—एक सिपाही दौडा हुआ बाग के अन्दर गया और कुँअर साहब को सलाम कर बोला

'सरकार आज एक विचित्र आदमी सरकार से मिलने के लिये आया है जिसकी सूरत देखने से मारे हसी के दम निकला जाता है। उसने अपना नाम 'विजया के सिद्धजी बतलाया है। हुक्म हो तो हाजिर किया जाय।'

कुमार० हाँ हाँ उन्हे बहुत जल्द हमारे सामने लाओ।

सिपाही हुक्म पाते ही लपका हुआ बाहर गया और बहुत जल्द बहादुरसिंह को लिए हुए कुँअर साहब के सामने हाजिर हुआ।

पाठक महाशय यह न समझे कि बहादुरसिंह को जिस सूरत मे पहिले देख

चुके हैं आज भी उसी सूरत-शक्ल मे देखेंगे। नही, नहीं आज वह एक नए ही ढग का बाका जवान बना है। सिर के पैर तक अपने को सिदूर से रग खासा महाबीर बना हुआ है, धोती-कुरते या टोपी स कुछ वास्ता नही आँधिया कसे और भाँग का झोला बगल मे लटकाये हुए हैं, हाथ मे भग घोटने का डडा और टोपी की जगह भग घोटने की बडी सी कूडी सिर पर औंधे हुए है।

कुअर साहब के सामने पहुँचते ही बहादुरसिंह ने आशीर्वाद मे यह दोहा पढा

महादेव को परम प्रिय, सिद्धन की सिधि जोय।
आवनहार अनिष्ट सुब, टारहि विजया सोय॥

भगेडी के सामने जब भग की तारीफ की जाय तो वह बडा प्रसन्न होता है। बहादुरसिंह के दोहे से कुअर साहब बहुत ही प्रसन्न हुए और समझ गये कि इसे विजयादेवी का इष्ट है मगर साथ ही इसके दोहे के तीसरे चरण से उन्हें खुटका भी हुआ लेकिन यह समझ कर कि सिद्धजी कही जाते तो हैं ही नही, फिर पूछ लिया जायगा कि इस दोहे का तीसरा चरण आपने ऐसा क्यों कहा, इस विषय मे कुछ न पूछा।

कुअर (हँसते हुए) आइये आइये सिद्धजी, यह आसन बिछा हुआ है बठिये, कहिये कुशल तो है?

सिद्ध० देहि विजय तुमको सदा, सो विजया वरदानि।
नित हम लहि जाकि कृपा, रहत अभय सुखमानि॥

कुअर वाह वाह सिद्धजी, क्या बात है! विजया ऐसी ही वस्तु है!

सिद्ध० इसम क्या सन्देह, अन्नदाता देखिये

देत अमन्द अनन्द दन्द दुख दूर बहाव।
भामिनी भोजन और दुचन्द चाह उपजाव॥
सप्त दीप को वर महीप छिन माहि बनावैं।
अष्ट सिद्धि सुख अनुभव बिनहि प्रयास करावै॥
नन्दन बन कलाश अरु स्वग विभव दुलभ जिते।
नरति सुलभ अपनी कृपा करत देखि विजया तिते॥

कुअर वाह वाह वाह, क्या बात है सिद्धजी! विजया देवी की महिमा अकथनीय है! कहिए आपका मकान कहाँ है?

सिद्ध० मेरा मकान तो कहीं भी नही है, मेरे बाप का मकान काशी था सो अब नही है।

कुअर (हँस कर) सो अब नही है इसका क्या मतलब ? क्या बाप के मर जाने से मकान भी टूट जाता है ?

सिद्ध० जी नहीं, मरने से तो मकान नही टूटता मगर वह तो काशी मे मर के मोक्ष हो गये इसलिये मिलने की अब कोई उम्मीद न रही, दादा का मकान दरभगे था सो उनको भी गया किए आ रहा हूँ इसलिए अब वह भी गया गुजरा हुआ। हाँ परदादा का मकान मुलतान था, सो गयाजी जाने पर भी मैंने उनके नाम का पिण्डा न दिया, आखिर अपने बुजुर्गों मे से किसी का पता-ठिकाना तो रहने देना चाहिए !

सिद्धजी की बेसिर पर की बातो पर सभी हँस पडे और कुअर साहब ने फिर पूछा, 'क्या गयाजी मे तुमने अपने परदादा का पिण्डा नही दिया इससे उनका मकान मुलतान म बचा रह गया ?

सिद्ध० आप समझे नही, मकान उसी को कहते हैं जहाँ कोई रहे चाहे जीता-जागता रहे या मरने के बाद भूत होकर रहे, जब मैंने गया मे उनके नाम का पिण्डा नहीं दिया तो आखिर भूत होकर तो वहाँ रहेंगे ! पिण्डा दे देता, उनकी भी गति हो जाती तो फिर मकान से उनका रिश्ता न टूट जाता।

कुअर तो क्या आपको निश्चय है कि वह भूत होकर वहाँ हैं ?

सिद्ध० जी हा, मुझसे कई दफे मुलाकात हो चुकी है।

कुअर फिर किस तरह मुलाकात हो चुकी है?

सिद्ध० बस किसी के सिर पर आकर दो चार बातें कर गये मुलाकात हो गई जसे गुलाबसिंह की दादी।

कुअर कौन गुलाबसिंह की दादी ?

सिद्ध० (हाथ उठा कर) अजी यही पटने के जमींदार गुलाबसिंह की दादी, मगर वह तो बडी ही बेढब है, साली अपनी परपोती रम्भा के सिर पर आया करती है।

कुअर (चौंक कर और डर कर) तुम्हें कसे मालूम कि रम्भा के सिर पर उसकी परदादी आया करती है ?

सिद्ध० मैं स्वय देख चुका हूँ और दु ख भोग चुका हूँ।

कुअर क्या रम्भा के सिर पर उसकी परदादी को आते खुद देख चुके हैं ?

सिद्ध० जी हाँ कहा तो देख चुका हूँ और दु ख भोग चुका हूँ ।

कुअर आपको क्या दु ख भोगना पडा ?

सिद्ध० सो न पूछिये, बडी लम्बी चौडी कथा है ।

कुअर भला कहिये तो सही ।

सिद्ध० आप जिद्द करते हैं तो सुनिये मैं कहता हूँ । रम्भा की परदादी के साथ और भी बहुत सी चुडैलें है । जब वह रम्भा के ऊपर आती है और रम्भा किसी के सिर पर हाथ रख देती है या धोखे से हाथ पड जाता है तो कोई न कोई चुडल उसके ऊपर भी आ जाती है और उसकी हड्डी-हड्डी हिला देती है । एक दिन मैं इसी तरह पटने मे गुलाबसिंह के यहाँ गया हुआ था । शाम होते होते महल मे खूब गुल शोर मचा जिसे सुन गुलाबसिंह घबडा गए । मैंन उनसे डरने का सबब पूछा । वे बेचारे सूधे आदमी साफ-साफ बोल उठे कि हमारी लडकी पर हर अमावस्या के दिन चुडैल आती है सो आज अमावस्या है मालूम होता है कि वही बखेडा फिर महल मे मचा है । शामत की मार मेरे मुह स निकल गया कि मैं भूत उतार सकता हूँ मुझे ले चलिए ! बस साहब, वह मुझे अपने जनाने मे ले गए । मैंने देखा कि रम्भा पर चुडैल सवार है और वह खूब हाथ पर मार रही है । मैंन जाते ही ललकारा, ' बस खबरदार ! ' इतना कहना था कि वह बिगडी और झट मेरे पास आकर मेरे सिर पर हाथ रख ही तो दिया । बस फिर क्या पूछना है, उसी समय मैं बदहवास हो गया । न मालूम मेरी क्या दुदशा हुई, दूसरे दिन जब होश आया तो अपने को गगा किनार बालू पर पडा हुआ पाया । हाय हाय ! वह दिन मुझे कभी न भूलेगा । पन्द्रह दिन तक मेरा ब द बन्द दुखता रहा ! मरते-मरते बचा । अब जो मुझे कोई कहे कि तुम्हें लाख रुपये दूगा तुम पटन चलो तो बस जाने वाले की सात पुश्त पर लानत भेजता हूँ, अब तो यह भी सुना है कि उन्होने लाचार होकर रम्भा का घर से निकाल दिया और बहाना कर दिया कि वह खुद कहीं भाग गई ।

सिद्धजी की बातें सुन कर कुअर साहब ता बदहवास हो गए । बदन के रोगटे खडे हो गए कलेजा धक धक करन लगा सोचन लगे कि हाय उसी रम्भा से ता मेरी शादी हाने वाली है ! कहीं सिद्धजी की बात सच हुई तो

मुफ्त मे जान गई । कही मेरे भी सिर पर हाथ रख देगी तो बस मैं गया गुजरा ! लेकिन कही सिद्धजी गप्प न उडाते हो—यह सोच कर कुअर साहब ने पूछा, "क्या सिद्धजी आप यह सच्च कह रहे हैं ? मुझे तो विश्वास नही होता ।"

सिद्ध० नही विश्वास होता तो मेरी बला से ! अगर आपको सच-झूठ मालूम करना है तो पता लगाइये कि रम्भा कहाँ है, फिर अमावस्या के दिन उसके पास चलिए और देखिए तमाशा !

कुअर रम्भा का पता तो मुझे मालूम है ।

सिद्ध० तो बस जिस शहर म वह हो वहाँ जाइये और अमावस्या की शाम को उससे मिलिये !

कुअर रम्भा इस समय इसी शहर मे है और अमावस्या को भी थोडे ही दिन हैं ।

सिद्ध० (चौंक कर) क्या रम्भा इसी शहर मे है ?

कुअर । जी हाँ बल्कि हमारे ही मकान मे है ।

हाय हाय ! बडा गजब हुआ ! हे परमेश्वर ! मैंने तेरा क्या बिगाडा था जो तू मुझको इस शहर मे ले आया ! अब जान बचा ! !" यह कहता हुआ बहादुरसिंह वहाँ से भागा । कुअर साहब पुकारते ही रह गए कि 'हाँ हा ! सिद्धजी, सुनिए तो सुनिए तो !' मगर सुनता कौन है ? यह तो कूडी-सोटा तक फेंक के भागे । दर्वाजे पर पहरेवालो ने रोका तो यह जमीन पर लोट गए और "मार डाला, मार डाला ! मरे रे मरे रे ! !" कह कर चिल्लाने लगे । लाचार सभी ने छोड दिया और बहादुरसिंह हाँफते हुए वहाँ से भागे ।

कुअर साहब के दिन की क्या हालत थी यह तो वे ही जानते होंगे । सिद्धजी के भागने के बाद वह घण्टो तक परेशान रहे और तरह-तरह की बातें सोचते रहे । शादी की खुशी गम के साथ बदल गई । यहाँ तक डरे कि माँ से मिलने के लिए भी महल म जाने की हिम्मत न रही । आखिर डरते डरते अपने एक दोस्त को साथ ले बाप के पास पहुचे और सिर नीचा कर चुपचाप बगल मे बठ रहे ।

उदासी का सबब बहुत पूछने पर कुअर साहब के दोस्त ने विजया के सिद्धजी का सब हाल कहा । राजा दौलतसिंह सुन कर चुप हो रहे लेकिन कुछ देर सोचने के बाद बोले, "ओफ, यह सब वाहियात बात है ! हम नही मानते

भूत प्रेत कोई चीज नही, सब ढकोसला है। तुम्हें लडका समझ के बहका दिया होगा। फिर तरददुद की बात ही क्या है ? अमावस्या को छ-सात ही रोज तो बाकी हैं, बस तुम्हारे दिल से शक दूर हो जाएगा।"

# २१

पुनपुन नदी के किनारे पडे हुए लश्कर पर छापा मार जब नरेन्द्रसिंह और जगजीतसिंह दोनो औरतो को छीन लाये तो थोडी दूर पहुँचने बाद मालूम हुआ कि इन दोनो म रम्भा नही है। तारा और गुलाब को पाने से एक तरह की खुशी हुई मगर रम्भा के हाथ न लगने से वह खुशी नरेन्द्रसिंह की बढती हुई उदासी को किसी तरह कम न कर सकी। नरेन्द्रसिंह ने तारा से पूछा, "तेरे साथ ही तो रम्भा भी पकडी गई थी, वह कहाँ है ?"

तारा हम दोनो को जबदस्ती ले जाने वाले डाकुओ ने जब नदी के किनारे डेरा किया तो सब लोग अपने अपने काम की फिक्र में पडे। मेरी और रम्भा की डोली एक ही जगह रखी हुई थी, उस समय रम्भा ने मौका पाकर रात की पहली अधेरी मे डोली से उतर कर मैदान का रास्ता लिया और न मालूम कहाँ चली गई। मैंने भी भागने की कोशिश की मगर न हो सका क्योंकि रम्भा के भागने ही पहरे वालो को मालूम हो गया और "खोजो खोजो, धरो पकडो" की आवाज चारों तरफ से आने लगी, बल्कि थोडी ही देर बाद यह आवाज चारो तरफ से आने लगी मिल गई, मिल गई है।' मुझे विश्वास हो गया कि रम्भा भाग न सकी, पकडी गई। उसी के थोडी देर के बाद आप लोग आ पहुँचे और लडभिड कर हम लोगो की जान बचाई, मगर अब मैं अपनी प्यारी रम्भा के बदले किसी दूसरी ही औरत को देख रही हूँ।

जगजीत० (गुलाब की तरफ देखकर) तुम कसे फस गई ?

गुलाब मैं आफत की मारी अपनी बहिन मोहिनी के साथ मारी-मारी फिर रही थी, इत्तफाक से उसी नदी के किनारे पहुची जहाँ लडाई-दगा हुआ है। मैं पानी पीने के लिए नदी किनारे गई यकायक कई आदमी मेरे पास पहुचे और यह कह कर कि 'मिल गई मिल गई, यही है यही।' मुझे पकड लिया। मैंने बहुत कुछ कहा-सुना मगर सुनता कौन है। हाय, मेरे पकडे जाने के बाद न मालूम बहिन मोहिनी की क्या दुदशा हुई होगी।।

नरेंद्र मालूम होता है वह बच के निकल गई।

जगजीत॰ मुझे तो उम्मीद नहीं कि वह बच के निकल गई होगी। हम लोगों से लड़ने के बाद भागे और फैले हुए दुश्मनों के हाथ उसका फिर से फंस जाना ताज्जुब नहीं है।

नरेंद्र॰ शायद ऐसा ही हुआ हो, फिर अब क्या करना चाहिए ?

जगजीत॰ मेरी राय तो यही है कि घर चलिए, वहां से जो कुछ होगा बन्दोबस्त किया जायगा।

नरेंद्र नहीं मैं ऐसी हालत में घर तो नहीं जाऊँगा।

जगजीत आप बड़े हैं, मैं ज्यादे कुछ तो नहीं कह सकता, मगर इतना कहे बिना भी न रहूंगा कि आप जरूर घर चलें, मैं आपको घर छोड़ कर खुद उसकी खोज में निकलूँगा और वादा करता हूँ कि बिना पता लगाये आपको अपना मुँह न दिखलाऊँगा।

नरेंद्र॰ बेचारी मोहनी भी भारी दुर्दशा में फंस गई होगी।

जगजीत॰ (अपने मन में) भाई साहब ने तो इश्क के दो टुकड़े कर डाले ईश्वर ही बचावे! (जाहिर में) अपनी अपनी किस्मत का भोग सभी भोगते हैं, इसका ख्याल कहाँ तक कीजियेगा।

जगजीतसिंह की आखिरी बात नरेंद्रसिंह को बहुत बुरी मालूम हुई। माथे पर बल पड़ गए, रंगत बदल गई, आँखों में सुर्खी आ गई। होंठ बिचका कर बोले, "अगर यही खयाल है तो रम्भा या मोहनी का पता खूब ही लगाओ!"

आखिरी बात मुंह से निकल जाने पर जगजीतसिंह को भी बहुत कुछ अफसोस हुआ और भाई को मनाने के लिए उन्हें दूनी मेहनत करनी पड़ी। आखिर हर तरह से समझा-बुझा कर उन्हें घर ले ही गए। गुलाब और तारा भी साथ में गईं।

नरेंद्रसिंह के बाप उदयसिंह अपने लड़के के घर लौट आने से बहुत ही खुश हुए मगर जब अपने छोटे लड़के जगजीतसिंह की जुबानी सब हाल सुना तो कई तरह की फिक्र पैदा हो गई। यह तो उन्होंने निश्चय कर लिया कि जिस तरह हो रम्भा का पता लगाना बल्कि उसे लाकर नरेंद्रसिंह के साथ ब्याह देना चाहिए चाहे इसके लिए सर्वस्व जाय तो जाय, मगर साथ ही इसके यह भी सोच लिया कि भरसक मोहिनी का पता न लगने देंगे और अगर शायद

वह यहाँ आ भी जाय तो घुसने न देंगे, क्योंकि आखिर वह बदमाश और मक्कार केतकी की बहिन है, कहाँ तक खोटी न होगी। इस बात के सुनने से उन्हें बहुत रञ्ज हुआ कि नरेन्द्र का दिल रम्भा और मोहनी दोनों ही की तरफ खिंचा हुआ है।

उदयसिंह ने जो कुछ सोचा या खयाल किया था उसे किसी पर जाहिर न किया मगर अपने छोटे लड़के जगजीतसिंह से छिपा रखना भी मुनासिब न समझा क्योंकि जगजीतसिंह बहुत ही गम्भीर और नेक बद को अच्छी तरह समझने वाले थे यहां तक कि मुश्किल से मुश्किल विषय में इनके पिता इनसे राय लिया करते थे और इनकी राय बहुत ही भली समझी भी जाती थी।

गुलाब को देख कर जगजीतसिंह उस पर मोहित तो हो गए मगर अपने दिल को हाथ से जाने न दिया। उन्होंने अपना यह इरादा अच्छी तरह मजबूत कर लिया कि चाहे गुलाब के इश्क में जान चली जाय मगर साथ न करेंगे, हां अगर हर तरह से आजमाने पर वह अपनी बहिन केतकी के रंग-ढंग की साबित न होगी तो कोई मुजायका नहीं लेकिन तभी जब साथ ही इसके यह भी जाहिर हो जाय कि वह मुझसे मुहब्बत रखती है।

रम्भा का पता लगाने के लिए बहुत से आदमी चारों तरफ भेजे गए थोड़े दिन बाद यह खबर मालूम हुई कि वह हाजीपुर में है। सुनते ही जगजीत-सिंह अपने बाप से विदा हुए मगर घर से बाहर न निकलने पाये थे कि बहादुरसिंह की वह चिट्ठी वहां पहुँच गई जो उस मसखरे ने अपने बनावटी भाई के हाथ भेजी थी।

## २२

हाजीपुर के राजकुमार प्रतापसिंह को डरा धमका कर हमारे बहादुरसिंह जो भागे तो फिर किसी को पता भी न लगा कि कहां गए और क्या हुए मगर भगेड़ो महाशय घूम फिर कर अपने दोस्त बजाज की दूकान पर पहुंच ही गए। कई दिनों की सोहबत में गोपालदास बजाज उनका दोस्त तो हो गया था मगर अपने काम की तरफ खयाल कर के और यह सोच कर कि हमारी वजह से बजाज बेचारे पर कोई आफत न आवे बाद में बहादुरसिंह ने उसके यहां का रहना भी छोड़ दिया और अब कोई भी नहीं कह सकता कि वह कहां रहता है या क्या करता है।

लेकिन बहादुरसिंह चाहे जहाँ भी रहता हो मगर वह चमेलादाई स रोज ही मिल कर माँ के रिश्ते को मजबूत करता रहा। पाँच चार दिन की मुलाकात म भी बहादुरसिंह ने चमेलादाई से अपन मतलब की बात न छेड़ी जब तक कि उसे यह निश्चय न हो गया कि चमेलादाई का लडका रामदास हाजीपुर स चला गया बल्कि बहुत दूर निकल गया होगा।

एक दिन दोपहर क सन्नाटे मे चमेलादाई अपने सपूत लडके बहादुरसिंह को उस घर म ले गई जिसम उसका कम्बख्त लडका रामदास रहा करता था और बहुत सी अच्छी-अच्छी खाने की चीजें बहादुरसिंह के आगे रक्खी जो रनवास स छिपा लुका के इसी काम के लिए लाई थी। बटेर के बराबर खाने वाले बहादुरसिंह न भोजन करना शुरू किया और समय पाकर अपने मतलब की बात भी छेड दी।

बहा॰ मा! सुना है कि तुम्हारे राजकुमार की शादी होने वाली है?

चम॰ हाँ बेटा शादी तो जरूर होने वाली है मगर लडकी बडी ही कमबख्त है।

बहा॰ सो क्या?

चमे॰ यही कि दिन-रात रोया-पीटा करती है।

बहा॰ वह तो पटने के जमींदार गुलाबसिंह की लडकी है न?

चम॰ हाँ गुलाबसिंह की लडकी है।

बहा॰ उसकी शादी तो हमारे राजकुमार नरेन्द्रसिंह से होने वाली थी?

चम॰ सो तो नही मालूम कि किसके साथ होने वाली थी मगर इतना देखती हूँ कि वह दिन रात नरेन्द्र-नरेन्द्र कह कर रोया करती है और यहाँ होने वाली शादी को बिल्कुल पसन्द नही करती।

बहा॰ माँ अगर तुम अपने साथ उसे अपने घर पर ले चलो तो बड़ा ही मजा हो। हम उसे अपने राजा के यहाँ भेज दें और बहुत सा-रुपया इनाम मिले।

चमे॰ अरे राम राम, ऐसा खयाल भी न करना। जिस रोज ऐसा सोचेंगे उसी रोज हमारी तुम्हारी दानो की जान चली जायगी।

बहा॰ हम तो अपनी जान रात-दिन हथेली पर लिए रहते हैं मगर अफसोस है कि तुम बुढ़िया हो कर मरने से इतना डरती हो?

घमे॰ तो क्या तुम मुझे मारने ही के लिये यहाँ आये हो और इसी लिए बेटा बने हो।

बहा॰ उमर मेरी बहुत कम है तो क्या हुआ मैं कभी किसी का बेटा नही बनता, अगर बनता भी हूँ तो बस पाँच-सात दिन, नहीं हमेशे सब का बाप ही बना रहता हू, आज तुम्हारा भी बाप बनने का जी चाहता है।

बहादुरसिंह की बात सुनकर बुढिया घबडा गई बल्कि कहना चाहिये कि बदहवास हो गई और समझ गई कि बहादुरसिंह बडा भारी मक्कार और धूर्त है। बहुत देर तक बहादुरसिंह का मुँह देखती रही, आखिर बोली, तुम बडे भारी बदमाश मालूम पडते हो ?

बहा॰ शाबाश, तुमने खूब पहिचाना ! अब तुम भी मेरे साथ लुच्ची व मक्कारा बनो तो काम चले !

घमे॰ खबरदार लौंडे, मुँह सम्हाल कर बात कर, मक्कार कही का ! निकल जा यहा से, नहीं तो कान पकड कर उखाड लूँगी !!

बहा॰ बेशक, मगर मुझमे एक बडा भारी गुण यह है कि जिससे मैं कोई काम लेना चाहता हूँ पहिले उसे अपने कब्जे मे कर लेता हूँ जिसमे नाकर नूकर करने न पावे। इसी तरह तुम्हें भी मैंने पहिले ही अपने कब्जे मे कर लिया है।

घमे॰ मैं क्योंकर तेरे कब्जे मे आ सकती हूँ ! मैं जब चाहू तुझे फाँसी दिला दूँ।

बहा॰ (हस कर) मैं तो फासी पड नही सकता मगर कही तुम्हारा लडका ही फाँसी न पड जाय ? मैं सच कहता हू कि तुम्हारी नकेल मैंने अपने हाथ मे कर ली है। अब तुम झख मारोगी और मेरा काम करोगी।

घमे॰ तू पागल तो नही हो गया है !!

बहा॰ क्या यह पागलों का काम है कि अस्सी बरस की खन्नास बुढिया को काबू मे कर ले ?

घमे॰ फिर वही बके जाता है !

बहा॰ अब तो तुम्हें साफ-साफ कह के समझाना पडा। लो सुनो मैं कहता हू—पहिले तो मैंने तुम्हें जो सिकरी दी है उसे बस कोरी जजीर ही समझना, और दूसरे जो तुम्हारे लडके को बिहार भेजा है सो यही समझना उसे यमलोक भेज दिया, अब वह फिर लौट कर नही आता। हा जब तुम

मेरा काम कर दोगी और मैं एक चिट्ठी अपने हाथ से लिख दूंगा कि उस लड़के को छोड़ दो तब उसकी जान छूटेगी नहीं तो बस उसकी खोपड़ी एक दिन किसी अघोरी के हाथ में दिखलाई देगी।

बहादुरसिंह की बातों ने तो बुढ़िया को मुर्दा कर दिया। वह अपने किये पर पछताने लगी और समझ गई कि वह बुरी फंस गई और अब किसी तरह बहादुरसिंह के हाथ से जान नहीं बचती लाचार के इसका काम करना ही पड़ेगा नहीं तो लड़के की जान बेशक चली जायगी।

बहादुरसिंह ने जब बुढ़िया को हर तरह से अपने कब्जे में कर लिया तो अपना काम निकालने की जो कुछ तर्कीब वह कर चुका था या किया चाहता था बुढ़िया को कहा और साथ ही इसके काम हो जाने पर बहुत कुछ इनाम दिलाने का भी वादा किया, और इसके बाद वहां से रवाना होकर मदान की तरफ चल पड़ा। बहादुरसिंह की राय के मुताबिक बुढ़िया ने क्या-क्या काम किया यह तो तभी मालूम होगा जब रम्भा के सिर पर भूत आवेगा हाँ इतना हम अभी कहे देते हैं कि अपनी मदद के लिये बुढ़िया ने कई एक जवान औरतों को रख लिया और कारवाई शुरू कर दी।

## २३

हाजीपुर के राजा ने रम्भा के सिर पर भूत आने का हाल जिस समय अपने लड़के की जुबानी सुना तो बहुत ही हैरान हुआ। जाहिर में तो उसने अपने लड़के से कह दिया कि यह सब कोई बात नहीं है मगर उसके दिल में तरद्दुद बना ही रहा। रात के समय जब वह अपने महल में गया तो उसने अपने लड़के की जुबानी जो कुछ सुना था अपनी रानी से कहा। वह बेचारी सुनते ही काँप गई और बोली 'राम-राम, मैं कभी ऐसी लड़की के साथ ब्याह करके अपने बच्चे की जान पर आफत नहीं ला सकती, मैं आज ही उसे घर से बाहर निकाले देती हूँ, जाय अपने मा-बाप का घर तबाह करे।''

दौलत० घबड़ाने की कोई जरूरत नहीं।

रानी० घबड़ाना कैसा, मैं तो प्रेत के नाम से कांपती हूँ। मुझे यह सब बखेड़ा मंजूर नहीं।।

दौलत० जल्दी क्यों करती हो? पहिले यह भी तो देख लो कि उस दिन

उस पर चुड़ैल आती है या नही, कही उस भगेडी ने धोखा न दिया हो '

रानी उस बेचारे को भला क्या पडी थी कि धोखा देता ?

दौलत० बदमाश लोग अक्सर ऐसा किया करते हैं। तुम इस बात को अपने दिल मे रक्खो किसी से कहो मत, और देखो कि उस दिन क्या होता है, अगर यह बात सच निकली तो उस लडकी को निकाल देना कौन बडी बात है।

रानी खर ऐसा ही सही, मगर मेरा कलेजा तो अभी से डर के मारे कॉप रहा है।

दौलत० डरने की कोई बात नही है, देखो तो क्या होता है।

डरते-कॉपते वह पॉच सात दिन तो निकल ही गए मगर अमावस्या के दिन सवेरे ही से रानी के पेट मे चूहे उछलने लगे। चमेलादाई अपनी सधी हुई लौंडियो के साथ रम्भा के ऊपर मुस्तद थी ही उसके इलावे और भी तीन चार लौंडियो को रानी ने मुस्तद कर दिया मगर वह भूत आने वाला हाल किसी के ऊपर जाहिर न किया।

रानी तो डर के मारे दिन भर उस कमरे मे न गई जिसमे रम्भा रहा करती थी मगर शाम होते होते चमेलादाई दौडी दौडी रानी के पास आई और हॉफते हॉफते बोली, महारानी ! रम्भा का तो अजब हाल है !!

रानी (डरकर) सो क्या ?

चमे० उसका चेहरा लाल हो गया है और बडा-बडी ऑखें खोलकर चारो तरफ देख और झूम रही है।

रानी उससे तैने कुछ पूछा भी ?

चमे० मुझे तो उसके पास जाते डर लगता है। दूर से जब मैं पूछती हूँ सो लाल ऑखें निकाल कर मेरी तरफ देखती है और दाँत पीस पीस के कहती है कि मैं इस घर भर को खा जाऊँगी !

रानी (हाथ उठाकर) हे परमेश्वर, तू ही बचाने वाला है ! हाय न मालूम कहा की आफत आई थी जो लाग उस लडकी को इस घर मे ले आये !

चमे० (हाथ जोडकर) मुझे तो मालूम होता है कि उसके ऊपर कोई जिन्न आया है।

रानी नही जिन्न नहीं है, जो है उसे मैं जानती हूँ, जरा चल तो सही मैं देखूं क्या हाल है।

चमे० भगवान के लिये आप न जाइये, कहीं ऐसा न हो कि कोई नया बखेड़ा मचे ।

रानी वह जो कुछ बखेड़ा मचा सकती है सो भी मैं जानती हूँ । मैं उसके पास जाने वाली नहीं हूँ दूर ही से तमाशा देखूँगी ।

चमेली दाई के साथ रानी साहबा उस कमरे के पास गई जिसमें रम्भा थी । रम्भा के पास जाना तो दूर ही रहा उन्होंने चौखट के अन्दर भी पैर न रक्खा दूर ही से झाँक के देखा । रम्भा उस समय खूब झूम रही थी और आँखें फाड़ फाड़ कर छत की तरफ देख रही थी ।

रानी चमेली, किसी को कहो तो सही उसके पास जाय और बाजू पकड़ कर हिलावे ।

चमे० बहुत अच्छा ।

चमेली कमरे के अन्दर गई और सधी हुई एक लौंडी से जिसका नाम परमेसरी था रम्भा के पास जाने के लिए कहा । परमेसरी रम्भा के पास गई और उसका बाजू पकड़ के हिलाने लगी ।

रम्भा (गुस्से भरी आँखें दिखाकर) भाग जा भाग जा, नहीं तो खा जाऊँगी ।

लौंडी तुम कौन हो, अपना नाम तो बताओ ?

रम्भा तू न मानेगी ? न मानेगी ? दिखाऊँ तमाशा ?

लौंडी अजी कहो तो सही तुम कौन हो ?

रम्भा फिर बकती है ! तू न मानेगी ? अच्छा तो देख तमाशा !!

"अच्छा तो देख तमाशा !" कहकर रम्भा ने उसके सिर पर हाथ रख ही तो दिया । बस कब क्या था । परमेसरी लौंडी तो लगी नाचने और चिल्लाने । चारों तरफ घूम घूम कर चिल्लाने और लौंडियों को चिकोटी काटने लगी । कुल लौंडियाँ जो उस घर में बैठी थीं 'बाप !!' करके बाहर निकल आईं, परमेसरी भी बाहर निकल आई और खूब उछलने कूदने लगी ।

यह हाल देखते ही रानी के तो होश उड़ गए । वह काँपती हुई वहाँ से भागी और अपने कमरे में आ धर्मी । एक लौंडी को कहा जल्दी जा और महाराज को बुला ला आकर देखें रम्भा का हाल, और उसके पास जाकर अपने सिर पर भी हाथ रखा लें । मैं उसी दिन कहती थी कि इस पुतले को आज

ही निकाल दो ! न माना, अब भोगें बैठ के !"

लौंडी दौडी हुई बाहर गयी और चोबदार की मारफत राजा दौलतसिंह को खबर कराई। राजा साहब पहिले ही से इसी सोच मे पडे हुए थे कि देखें रम्भा के सिर पर आज उसकी परदादी आती है या नहीं। खबर पाते ही घबडा कर उठ खडे हुए और डरते-डरते महल में गए। देखें तो रानी साहब घुस कर अपने कमरे मे बैठी हैं और भीतर से किवाड लगा लिया है तथा परमेसरी दाई खूब चिल्ला रही है और इधर से उधर नाच रही है। उसे अपने तनोबदन और कपडे तक की कुछ सुध नहीं है। बस समझ गए कि रम्भा की परदादी आ पहुँची। महाराज लौट कर उस कमरे के दरवाजे पर गए जिसके अन्दर रानी थी और केवाड खुलवाया।

रानी देखा घर मे क्या बखेडा मचा हुआ है ?

दौलत० बेशक वह बात सच निकली, अब क्या किया जाय ?

रानी बस आज ही उसे घर से बाहर निकाल देना चाहिए।

दौलत० इस समय तो उसके पास जाना आफत है, क्या जाने सिर पर हाथ रख दे तो बस

रानी ईश्वर आज का दिन कुशल से बितावे तो कल उस नानी से समझूंगी !

इतने मे एक लौंडी और उस कोठडी मे गई जिसमे रम्भा थी। रम्भा ने उसके सिर पर भी हाथ रक्खा और वह भी परमेसरी की तरह उछलती-कूदती बाहर निकल आई। अब तो महल मे बडी भारी धूम मच गई। जितनी औरतें महल मे थी सभी अपनी अपनी जान बचाने की फिक्र मे लगी सभी को यह खयाल हुआ कि कही रम्भा अपनी कोठडी मे से निकल कर हम लोगो के सर पर हाथ न रख दे।

महाराज दौलतसिंह अपनी रानी से बातचीत कर ही रहे थे कि एक लौंडी ने आकर अर्ज किया, डेवढी पर एक डोली आई है।

रानी उस पर कौन है ?

लौंडी उन्होने अपना नाम तो नही बताया मगर किसी रईस की लडकी मालूम पडती हैं।

रानी क्या यहाँ आना चाहती हैं ?

लौंडी  जी हाँ, वह हाजिर हुआ चाहती है और कहती है कि रम्भा के बारे म महारानी साहबा को  बिलकुल धोखा दिया गया है, उसका असल-भेद सिवाय मेरे और कोई नही जानता।

रानी  (महाराज की तरफ देखकर) यह कुछ दूसरा ही  तमाशा नजर आता है ! मैं कैसे विश्वास करूँ ? सब कुछ तो अपनी आँखो देख चुकी हूँ।

लौंडी  वह कहती है कि अगर इस समय रम्भा के सिर पर चुड़ैल मौजूद हो तो अच्छी बात है मैं  बहुत जल्द सब  शक मिटा  दूंगी। एक चिट्ठी भी उन्होंने दी है।

रानी  ला कहाँ है चिट्ठी ?

लौंडी ने रानी साहबा के हाथ मे चिट्ठी दी। राजा दौलतसिंह ने बड़े गौर से उस चिट्ठी को पढा। यह लिखा था,  रम्भा के सिर पर भूत प्रेत या चुड़ैल का आना सब झूठ है। यह फिसाद बहादुरसिंह भगेडी का मचाया हुआ है। वह नरेन्द्रसिंह का दोस्त है और आपकी लौंडियो को उसने मिला लिया है। बाकी हाल हाजिर होकर कहूँगी।"

दौलत॰  देखिए, मैं कहता था न कि यह सब धोखा है। अब  उसे जल्द बुलाकर पूछना चाहिए।

महारानी का हुक्म पाते ही लौंडी दौड़ी-दौड़ी गई और डोली पर से सवारी उतरवा लाई।

## २४

मोहनी ने अपने जी म जो कुछ ठान लिया है उसे हमारे पाठक अच्छी तरह जानते हैं। इसके पहिले जो कुछ हाल लिखा गया है उसके पढ़ने से तो आपको यही मालूम हुआ होगा कि इस उपन्यास के पात्रो म केतकी बड़ी  ही  बदकार और बुरी नायका है मगर अब हम कुछ कारवाई मोहनी की दिखाना चाहते हैं जिसे इस उपन्यास का असल पात्र कहना बहुत ही मुनासिब होगा।

श्यामा और भामा (रम्भा और तारा) के छिन जाने और मकान के लुट जाने के बाद जब केतकी भागी तो सीधे अपने जन्मस्थान खास गयाजी मे पहुँची और एक छोटे से मकान मे  जिसमे कभी उसका बाप रहा करता था रहने लगी। पहिली सी भीड भाड अब उसके यहाँ नही है, सिर्फ पाँच-सात आदमी

जो उसका साथ किसी तरह छोड नही सकते थे मौजूद हैं। रुपये-पैसे की तरफ से चाहे उसे किसी तरह की तक्लीफ न हो मगर फिर भी उसका दिल किसी तरह खुश नही है। यह जानकर कि मोहनी और गुलाब की जान नरेन्द्रसिंह की बदौलत बच गई, उसे बडा ही कष्ट हुआ। उसने समझ लिया कि अब मेरी जान किसी तरह नही बच सकती, क्योंकि मोहनी और गुलाब बदला लिये बिना कभी न छोडेंगी। दिन रात इसी सोच मे पडी रहती है कि अब क्या किया जाय। थोडे ही दिन बाद उसे जब यह खबर मिली कि मोहनी ऐशमहल मे पहुँच गई तो वह और भी घबडाई और अपनी दो-तीन सखियो को पास बैठा कर सलाह करने लगी मगर इस बात का निश्चय किसी तरह न कर पाई कि मोहनी के साथ क्या बर्ताव करना चाहिये।

जिस मकान मे केतकी रहती थी उसके पीछे एक बाग था। आज वह चाहे कैसी ही बुरी अवस्था म क्यो न हो मगर उसके बाप की जिन्दगी मे वह बाग बहुत ही दुरुस्त रहता था। इस बाग के बीचोबीच म एक छोटा सा बगला भी था जो इस समय केतकी का बठक बन रहा था। अपने समय का बहुत ज्यादे हिस्सा इसी बगले में अकेले बठ कर वह बिताती थी।

इस बगले म किसी तरह की सजावट न थी, सिर्फ फर्श बिछा हुआ था और एक तरफ ऊची गद्दी पर गाव तकिये के इलावे कई छोटे-छोटे तकिए भी मौजूद थे। कोने म चौकी के ऊपर जल से भरी गगाजमनी सुराही और चाँदी का गिलास हर वक्त मौजूद रहता था।

आज आधी रात से ज्यादा बीत जाने पर भी केतकी अकेली उस बगले म गद्दी पर लेटी हुई कुछ सोच रही है। थोडी थोडी देर पर उसास ले ले कर और आखिर मे अफसोस करके रह जाती है। बगले के चारो तरफ वाले बाग मे एक दम सन्नाटा है। अधेरी रात की स्याही ने पूरी तरह अपना दखल जमा रक्खा है।

एकायक सामने का दरवाजा खुला और मर्दाने ठाठ म कमरे के अन्दर आती हुई एक औरत दिखाई पडी जिस पर नजर पडते ही केतकी ने पहिचान लिया और वह चौंक कर उठ बैठी।

यह औरत मोहनी थी जो हाथ मे एक बडा सा चमकता हुआ छुरा लिये केतकी के सामने जा खडी हुई और बोली, "अब क्या इरादा है ?"

इस समय मोहनी की भयानक सूरत देखकर केतकी का कलेजा धक धक करने लगा। पुराने पाप ने उसकी रग-रग ढीली कर दी। डर के मारे चारों तरफ देखने लगी और यहाँ तक घबड़ाई कि मोहनी की बात का कुछ भी जवाब न दे सकी। मोहनी ने फिर ललकार कर पूछा, 'क्यों, चुप क्यों है! कुछ बोल तो सही! तैने क्या सोचकर मुझ पर इतना बड़ा जुल्म किया था?"

केतकी कुछ भी जवाब न दे सकी और सिर्फ एकटक मोहनी के हाथ में मौजूद छुरे की तरफ देखती रही। आखिर मोहनी यह कहती हुई कि 'दस अब मेरी बारी है सभल बैठ!" उसके पास जा पहुँची और छाती पर सवार हो फुर्त उसके कलेजे में भोंक दो-तीन दफे अच्छी तरह हिलाया। दस-पाँच बार हाथ-पैर पटक कर केतकी ने दम तोड़ दिया और उसकी सुन्दर देह मुर्दों की गिनती में गिन जाने लायक हो गई।

मोहनी ने छुरा उसके कलेजे से निकाल लिया और उसी की साड़ी से पोंछ कर वहाँ से चल खड़ी हुई। बगले के बाहर निकल वह बाग में पूरब और दक्खिन कोने की तरफ गई जिधर की दीवार कुछ टूटी हुई थी और पैर अड़ा कर पार हो जाने का सुबीता था। वह बेतरद्दुद दीवार के पार हो गई और वहाँ अपने वफादार सिपाही लालसिंह को दो घोड़ों की बागडोर थामे मौजूद पाया। मोहनी को देखते ही लालसिंह ने पूछा, "काम हो गया?"

"हाँ' कहकर मोहनी एक घोड़े पर सवार हो गई और दूसरे घोड़े पर लालसिंह चढ़ बैठा। दोनों ने तेजी के साथ मैदान का रास्ता लिया। सुबह होने के घण्टे भर पहिले ही दोनों आदमी ऐशमहल में जा पहुँचे जिसे मोहनी का घर कहना चाहिए। घर पहुँचकर भी मोहनी ने आराम नहीं किया बल्कि सीधे नीचे के उस कमरे में पहुँची जिसमें तहखाने का रास्ता था और जिसके बारे में हम ऊपर खुलासा लिख आये हैं। यहाँ आकर उसने चारों तरफ से दरवाजे बन्द कर लिया।

मोहनी ने वही अलमारी खोली जिसे तहखाने का दरवाजा कहना चाहिए और हाथ में रोशनी लेकर नीचे अर्थात तहखाने में उतरी। पहिले थोड़ी देर तक उस लाश के पास खड़ी रही जो उस तहखाने में मौजूद थी और जिसका कुछ जिक्र हम कर चुके हैं। इसके बाद उसने सिरहाने की तरफ से बिछावन का कोना उलटा और लपटा हुआ कागज का एक मुट्ठा जो उसके बीच रक्खा

हुआ था निकाला। सरसरी निगाह से उलट-पलट कर उसे इसलिए देखा जिससे विश्वास हो जाय कि यह वही मुटठा है जिसे वह चाहती है। इस मुटठे म कई बन्द कागज भी नत्थी किये हुए थे जिनमे सुख रोशनाई से कुछ लिखा हुआ था।

मोहनी ने उस कागज के मुटठे को अपनी कुरती के अन्दर रख लिया और फिर से उन देगो का मुह खोल खोल कर देखने लगी जिनमे अशर्फियाँ भरी हुई थी। एक बग म से थोडी सी अशर्फिया निकाल ली और तहखाने से बाहर निकल कर उसका दरवाजा ज्यो का त्यो बन्द और दुरुस्त कर दिया।

इसके बाद उसने दूसरी अलमारी खोली और उनम से सादा कागज और कलमदान निकालकर गद्दी पर जा बैठी। इस कलमदान म स्याही रोशनाइ थी जिसम उसन एक सादे कागज के दोना तरफ कुछ लिखा और तहखाने के अदर लाश के सिरहाने से लाये हुए कागज के मुटठे को कुरती के अन्दर से निकाल कर उसी म अपने लिखे हुए इस कागज को भी नत्थी कर दिया फिर कुछ सोच कर उसने अलमारी म से मोमजामे का एक टुकडा निकाला और उसी म उस कागज के मुटठे को लिफाफे की तरह बन्द कर जोड पर मोहर कर दिया और उस लिफाफे का फिर अपनी कुरती के अन्दर रख लिया। मोहर और चपडा भी उसी कलमदान म मौजूद था।

जब तक यह सब काम मोहनी करती रही तब तक उसकी आँखो स बरा बर आँसू जारी थ। कुछ सोचने के बाद उसन वह मोहर उठा ली जिसम लिफाफा बन्द किया था और कमर के बाहर निकल आई उस समय भी उसन अपन सिपाही लालसिह को दरवाज के बाहर टहलने पाया।

मोहनी को बाहर निकलत देखकर लालसिह न पूछा 'अब क्या करना है ?'

"ठहरो म आती हूँ" इतना कह कर, मोहनी बाग के पूरब तक चली गई और एक कूएँ म उस मोहर को फेंककर तुरत लौट आई। सवेरा होन के पहल मोहिनी न इन सब कामो स छुटटी पा ली और इसके बाद वह लालसिह क पास आकर खडी हो गई।

लालसिह देखिए सुबह की सुफेदी निकली आती है।

मोहनी मुझे भी अब कोई काम करना बाकी नहा है। दोनो घोडे तयार

है ?

लाल० जी हाँ (हाथ का इशारा करके) उस पेड के साथ बधे हैं।

मोहनी (अशर्फियां लालसिंह को देकर) दिन को जो कुछ राय हो चुकी है उसी मुताबिक इन अशर्फियो को बाँट दो और सब आदमियो को समझा-बुझा कर तुम जल्द आओ, तब तक मैं आगे बढती हूँ।

घोडे पर सवार होकर मोहनी उस हाते से बाहर निकल गई।

## २५

दो कोस निकल जाने के बाद मोहनी एक पेड के नीचे अटक कर लालसिंह की राह देखने लगी। थोडी ही देर बाद लालसिंह भी आ पहुँचा। मोहनी ने पूछा, "सभो को अच्छी तरह समझा-बुझा आये ?"

लाल० जी हां।

मोहनी अब वे लोग उस ठिकाने पहुँच जायगे ?

लाल० बेशक पहुँच जायगे।

मोहनी अच्छा तो फिर चलो।

लाल० यहाँ से दोनो तरफ जाने के लिए रास्ता है।

मोहनी अगर तुम्हें विश्वास है कि नरेन्द्रसिंह बिहार ही मे मौजूद है तो वहाँ ही चलने मे हमारा काम ठीक होगा।

लाल० इसमे तो कोई शक नही कि नरेन्द्रसिंह बिहार मे हैं मगर एक दफे मैं आपको जरूर समझाऊंगा और कहूंगा कि इतने बड़े काम पर आप कमर न बाँधें और मुफ्त म अपनी जान देने पर मुस्तैद न हो।

मोहनी लालसिंह, मैं जो कुछ इरादा कर चुकी हूँ उसे किसी तरह तोड नही सकती मगर तुम क्यों घबडाते हो ? तुम्हारे लिए बहुत दौलत रक्खे जाती हूँ जिसे तुम और तुम्हारी औलाद दस पुश्त तक आराम से बैठे खायगी तो भी किसी तरह की कमी न होगी।

लाल० यह ठीक है कि आप मेरे लिये बहुत दौलत रख जाती हैं मगर आप ऐसा मालिक फिर मैं कहाँ से पाऊगा ?

मोहनी यह तो दुनिया का कायदा ही है, कोई अमर होकर नहीं आया, आखिर एक दिन मरना ही है, फिर मैं अपने दुश्मनो को आराम करने के

